में वृद्धों तथा सिद्ध आचार्यों का उपासक (उनका सत्संग करने वाला)। छत्री—छाता लगानेवाला। दण्डी—दण्ड (डंडा) रखनेवाला। मौली—सिर पर पगड़ी, टोपी आदि धारण करनेवाला। इससे ज्ञात होता है कि चरक के समय में सिर नंगा रखना अच्छा नहीं माना जाता था। सोपानत्क—जूता पहननेवाला। न नग्नचरण चरेत्। युगमात्रदृक् विचरेत्—युग (चार हाथ) मात्र दूरी तक अपनी दृष्टि रखे, अर्थात् चलते समय चार हाथ की दूरी का रास्ता देख-भाल कर चले। इससे ज्यादा दूर या कम देखनेवाला ठोकर खाता है। मङ्गलाचारशील—मङ्गल-आचारों में तत्पर, उन कर्मकाण्डों का कर्ता जो मांगलिक, ऋद्धि-सिद्धि-वर्धक हो। कुचैल०—ऐसी जगह न जाए, जहाँ चीथड़े (कुचैल), हड्डी, काँटे पड़े हों, जो अपवित्र (अमेध्य) हो, जहाँ केश पड़े हों, तुषों का ढेर लगा हो, राख पड़ी हो, कपाल (टूटे हुए मिट्टी आदि के बर्तन) आदि पड़े हों, जहाँ लोग स्नान करते हों (क्योंकि ऐसे स्थलों पर ठोकरें खाने, फिसलने आदि का डर रहता है) तथा जहाँ बलि दी जाती हो। प्राक्०—थकावट होने से पहले ही व्यायाम बन्द कर दे। सर्व स्यात्—समस्त प्राणियों को अपना बन्धु समझे। क्रुद्धानाम् अनुनेता—क्रुद्ध पुरुषों को अनुनय-विनय द्वारा समझाने वाला। भीता०—डरे हुओं को आश्वासन देनेवाला। दीना०—दीनों का सहारा। सत्यसन्ध—सत्यप्रतिज्ञ। सामप्रधान—शान्तियुक्त। परपरुष०—दूसरों के कठोर वचन सहने-वाला। अमर्षघ्न—असहिष्णुता या क्रोध (अमर्ष) का नाशक, अर्थात् विनोदप्रिय। प्रशमगुणदर्शी—शान्ति को गुण-रूप से देखनेवाला। राग०—राग, द्वेष आदि के कारणों का नाशक हो।

न अपरस्वम् आददात्—दूसरे के धन का अपहरण न करे। नान्यस्त्रि-यम्—दूसरे की लक्ष्मी को न चाहे। न वैरं रोचयेत्—वैर में रुचि न रखे। न पापे अपि पापी स्यात्—पाप के उपस्थित होने पर भी पापी न हो, अथवा पापी के साथ भी पाप न करे, अपकारक के प्रति भी अपकार न करे, नान्यदोषान् ब्रूयात्—दूसरे के दोषों को न कहे, दूसरों की निन्दा

न करे। नान्यरहस्य०—दूसरे के रहस्यों को न खोले। नार्धामिकैः… सहासीत…अधार्मिक और राजद्वेषी लोगों के साथ न बैठे। नोन्मत्तैः… दुष्टैः—इसी प्रकार उन्मत्त (पागल), पतित (धर्मभ्रष्ट), भ्रूणहन्ता (गर्भपात करनेवाले), नीच और दुष्ट पुरुषों के साथ न रहे। [पृ० ४३] न दुष्टयानानि आरोहेत्—दुष्ट सवारियों पर न बैठे। न जानुु०—घुटनों से ऊँचे या नीचे आसन पर, जिस पर कुछ बिछा न हो, न बैठे। नाना · प्रपद्येत—जिस शय्या (चारपाई आदि) पर बिस्तर आदि न बिछा हो (अनास्तीर्णम्), सिरहाना न लगा हो (अनुपहितम्), जो छोटी हो (अविशालम्), या ऊँची-नीची हो (असमम्), उस पर न सोए। न गिरि · चरेत्—पहाड़ों की ऊँची-नीची चोटियों पर भ्रमण न करे। न जलो०—उग्र वेग वाले जल में स्नान न करे। कूलं ··नोपासीत—नदियों के किनारों की छाया में न बैठे, उसके पास न जाए। नाग्नि··· चरेत्—कहीं आग का उत्पात होने पर उसके चारों ओर न घूमे। न शब्द · मुञ्चेत्—शब्दयुक्त हवा को मुँह से न छोड़े (इससे दूसरों पर थूक पड़ने का डर रहता है); अथवा शब्दयुक्त अपान-वायु को न छोड़े, अर्थात् अपान-वायु छोड़ते समय ऐसा प्रयत्न करे जिससे शब्द न हो। न असंवृत · प्रवर्तयेत्—जम्हाई, छींक (खाँसी) तथा हँसने के समय मुँह को हाथ से ढक लेना चाहिए। न नासिकां कुष्णीयात्—नासिकारन्ध्रे अङ्गुलिं प्रवेश्य नखेन कण्डूयनं च न कार्यम्, नाक को न कुरेदे। न दन्तान् विघट्टयेत्—दाँतों को न बजाए, अथवा दाँतों को न कुरेदे। न नखान् वादयेत्—नखों को बजाए नहीं। न···हन्यात्—हड्डियों को परस्पर न टकराए, घर्षण न करे। न भूमिं विलिखेत्—जमीन पर (पैर आदि से) लिखे नहीं। न छिन्द्यात् तृणम्—तिनकों को न तोड़े। न लोष्टं मृद्नीयात्—मिट्टी के ढेलों को न तोड़े। न विगुण०—अपने अङ्गों द्वारा विगुण चेष्टाएँ, बुरी हरकतें न करे। ज्योतीं ··वीक्षेत्—अत्यन्त चमकवाली ज्योतियों (सूर्य आदि) को, तथा अनिष्टकारी, अपवित्र और अप्रशस्त वस्तुओं को न देखे। न हुं कुर्यात् शवम्—शव (मुर्दे) को देख-

कर घृणा-सूचक हुंकार न करे। यः खलु हुं करोति तेन सोमो बहिर्निरस्तो भवति, इत्यागमः। न चैत्य आक्रामेत्—चैत्य (ग्राम अथवा नगर का प्रधान वृक्ष), ध्वजा, गुरु तथा अन्य पूज्य एवं अप्रशस्त की छाया को न लाँघे। न क्षपासु आसेवेत—रात्रि के समय अमर सदन (देवगृह, मन्दिर आदि), चैत्य, चत्वर (चौक आँगन, खुली जगह), चतुष्पथ (चौराहा), उपवन (बाग-बगीचा), श्मशान तथा आघातन (वध-स्थान) में निवास न करे। नैकः प्रविशेत्—अकेला ही किसी शून्य-गृह (निर्जन या बहुत दिनों से खाली पड़े मकान) में और जंगल में न जाए। न पाप०—पाप का आचरण करनेवाली स्त्री, मित्र तथा नौकर के साथ न रहे। नोत्तमै०—श्रेष्ठजनों से विरोध न करे। न अवरान् उपासीत्—नीचों के पास न जाए। न जिह्मं रोचयेत्—छल-छद्म से रुचि न ले। न भयम् उत्पादयेत्—किसी को डराए नहीं और स्वयं भी न डरे। न साहसा०—साहस (सामर्थ्य से बढ़कर किया गया शारीरिक श्रम), तथा अत्यधिक सोने, जागने, नहाने और खाने-पीने से बचा रहे। न ऊर्ध्वं तिष्ठेत—घुटनों को ऊँचा उठाकर अर्थात् उकडूँ आसन से देर तक न बैठे। न व्याला०—सर्प, व्याघ्र, चीता आदि दंष्ट्री (दाँतवाले) पशुओं तथा गाय, बैल, भैंस आदि विषाणी (सींगवाले) पशुओं के समीप न जाए। पुरो जह्यात्—पुरोवात (पूर्व की वायु अथवा ठीक सामने से आनेवाली वायु), धूप, अवश्याय (ओस) और अतिप्रवात (आँधी) का सेवन न करे। कलिं नारभेत—कलह शुरू न करे। नाग्०—एकाग्र चित्त हुए बिना होम न करे। नोच्छिष्ट प्रतापयेत्—उच्छिष्ट (अथवा शरीर पर जूठन लगा हो) होकर तथा अग्नि को नीचे रखकर अपने को न सेंके। नाविगत उपस्पृशेत्—जब तक थकावट दूर न हो जाए तब तक स्नान न करे, सिर को गीला किए बिना स्नान न करे, तथा नग्न होकर भी स्नान न करे। न स्नान०—स्नान की धोती से सिर का स्पर्श न करे। न केशा०—केशों के अग्र भाग को झटकाए नहीं। नोपस्पृश्य बिभृयात्—स्नान करके उन्हीं (स्नान से पहले धारण किए हुए) वस्त्रों को न पहने,

अथवा जिन वस्त्रों में स्नान किया है उन्हीको धो-निचोड़कर पुनः गीले ही न पहन ले। **वाससी**—द्विवचन से अभिप्राय अधोवस्त्र (लँगोटा, जाँघिया) और बनियान से है। **अस्पृष्ट्वा**...**निष्क्रामेत्**—रत्न, घृत, पूज्य, मांगलिक द्रव्य, पुष्प आदि का स्पर्श किए बिना घर से बाहर न निकले। **न पूज्य०**—पूज्य एवं मंगलकारी पदार्थों को बाएँ करके न जाए और न अमंगलकारी पदार्थों को दाएँ करके जाए।

अब भोजन-सम्बन्धी नियम बताए जाते हैं—**अरत्न**...**अन्नम् आददीत**। **न अरत्नपाणिः**—हाथ में रत्न लिए बिना (भोजन न करे)। **न अस्नातः**—स्नान किए बिना (भोजन न करे)। इस तरह हर पद के बाद 'भोजन न करे' का अर्थ उष्ट है। **उपहतवासाः**—फटे वस्त्र पहने हुए। **न अजपित्वा**—(गायत्री आदि) मन्त्रों के जप के बिना (सन्ध्या किए बिना)। **न अहुत्वा देवताभ्यः**—देवताओं के लिए होम किए बिना। **न अनिरुप्य पितृभ्यः**—पिता, माता आदि को भोजन कराए बिना। **न अदत्त्वा गुरुभ्यः न अतिथिभ्यः न उपाश्रितेभ्यः**—गुरु, अतिथि तथा आश्रितों को दिए बिना। [पृ० ४४] **न अपुण्यगन्धः**—शुभ गन्ध का अनुलेपन किए बिना, **न अमाली**—माला धारण किए बिना। **न अप्रक्षालित०**—हाथ, पैर और मुँह धोए बिना। **उदङ्मुखः**—उत्तर की ओर मुख करके। **विमनाः**—अन्यत्र मन लगाकर अथवा खिन्न मन से। **न अभक्ता०**—अभक्त (जो नौकर स्वामी के प्रति प्रीति न रखता हो), अशिष्ट (नीच, चाण्डाल आदि), अशुचि (अपवित्र) तथा क्षुधित (भूखे) नौकरों से (लाया-पकाया गया भोजन न करे)। **पात्रीषु अमेध्यासु**—अपवित्र पात्रों में। **अदेशे**—अप्रशस्त स्थान पर। **अकाले**—बेवक्त। **आकीर्णे**—जहाँ लोगों की भीड़-भाड़ हो, या जहाँ बहुत-सी चीजें बिखरी होने के कारण जगह तंग हो। **न अदत्त्वा अग्रम् अग्नये**—सबसे पहले अग्नि को दिए बिना (इससे भोजन के विषयुक्त होने पर विष का ज्ञान भी हो सकता है)। **न अप्रोक्षितं प्रोक्षणोदकैः**—प्रोक्षण जल से सिंचन किए बिना। **न मन्त्रैः अनभिमन्त्रितम्**—मन्त्रों द्वारा अभिमन्त्रित किए

बिना । कुत्सयन्—निन्दा करते हुए । कुत्सितम्—निन्दित । प्रतिकूलोपहितम्—जो शत्रु द्वारा दिया गया अथवा उलटे तरीके से रखा हुआ हो, या जो अपने शरीर के लिए अनुकूल न हो । आददीत—आ+दा, विधिलिङ्, प्रथमपुरुष एकवचन, सेवन करे । न पर्युषित भक्ष्येभ्य—मांस, पत्रशाक आदि, सूखे साग, फल एवं अन्य भक्ष्य (लड्डू आदि) पदार्थों के सिवा बासी (पर्युषितम्=पूर्वदिनावशिष्टम् गतरात्रिकम्) भोजन न करे । अर्थात् ये पदार्थ जो कई दिन पड़े रहने पर भी खाए जा सकते हैं । न अशेष सर्पिभ्य—दही, शहद, नमक, सत्तू, जल और घी के अतिरिक्त अन्य पदार्थों को निःशेष न खाए, अर्थात् जितना दिया जाए उसमें से कुछ बचा दे । न नक्तं दधि भुञ्जीत—रात के समय दही न खाए । न सक्तून् एकान् अश्नीयात्—सत्तुओं को एक-एक करके (दाना-दाना करके) न खाए । न निशि—सत्तू रात में न खाए । भुक्त्वा—भोजन करके (सत्तू न खाए) । बहून्—अधिक मात्रा में । न उदकान्तरितान्—खाट, घी अथवा जल के बिना (सत्तू न खाए) । न छित्वा द्विजैः भक्षयेत्—दांतों से काट कर सत्तुओं को न खाए ।

न अनृजु शयीत—टेढ़ा होकर न छींके, न खाए और न लेटे । क्षुपान्—छिक्कयेत् । न वेगित स्यात्—(मल-मूत्र आदि का) वेग होने पर दूसरे काम में न लगे, न लगा रहे । न वायु उत्सृजेत्—वायु, अग्नि, जल, चन्द्रमा, सूर्य, द्विज तथा गुरुओं की ओर मुंह करके न थूके, न अपान वायु छोड़े तथा न मल-मूत्र करे । न पन्थानम्०—रास्ते में मूत्र-त्याग न करे । न अनवति भुञ्जीत—जप होम, अध्ययन (पाठ), बलि तथा अन्य मांगलिक क्रियाओं में खखारना और नाक साफ करना उचित नहीं । श्लेष्मसिङ्घाणकम्—नासिकाविनिःसृतमलम् ।

न सत वदेत्—सत्पुरुषों और गुरुओं की निन्दा न करे । न अशुचि०—अशुद्ध अवस्था में अभिचार-कर्म (मन्त्र-तन्त्र प्रयोग), चैत्य (मंदिर, वृक्ष) एवं पूज्यों की पूजा तथा पठन-पाठन न करे । अभिनिवर्तयेत्—अभि+निर्+वृत्+णिच्, विधिलिङ्, प्रथमपुरुष, एकवचन ।

**न विद्युत्सु अनार्तवीषु**—बेमौसमी बिजली चमकने पर। ऋतौ साध्वी इति आर्तवी; सा न भवति इति अनार्तवी, तासु विद्युत्सु। इस तथा बाद के पदों का सम्बन्ध अध्ययनम् अभ्यसेत् से है। **न अभ्युदितासु दिक्षु**—दिशाओं के प्रज्वलित होने पर। **न अग्निसम्प्लवे**—कहीं आसपास आग लग जाने पर। **महाग्रहोपगमने**—सूर्य-ग्रहण या चन्द्र-ग्रहण के समय। **नष्टचन्द्रायां तिथौ**—अमावस के दिन। **न अवपतितम्**—न लेटकर। **न अतिमात्रम्**—न अधिक मात्रा में। **न ताम्तम्**—न तोड-फोड़कर (अर्थात् वाक्य या पद को बहुत लम्बा करके)। **न विस्वरम्**—न बेसुरा। **न अतिक्लीबम्**—न निर्वीर्य वाणी से।

**अतिसमयः**—बहुभिः मिलित्वा कृतः नियमः। **न नक्तं अदेशे चरम्**—रात्रि में या अनुचित स्थान पर न घूमे। **न सन्ध्यासु···स्यात्**—सन्ध्या-समय भोजन (अभ्यवहार), अध्ययन, स्त्री और निद्रा का सेवन न करे। **क्लिष्टः**—कुष्ठ आदि रोगों से पीड़ित। **न गुह्यं विवृणुयात्**—किसीका भंडाफोड़ न करे, गुप्त बातों को प्रकट न करे। **न कञ्चित् अवजानीयात्**—किसी की अवज्ञा न करे। [पृ० ४५] **न अहंमानी**—अहङ्कार (घमण्ड) न करे। **न अदक्षः**=कर्मकुशल। **न अदक्षिणः**=उदारचेता। **न असूयकः**—किसी से ईर्ष्या-द्वेष न करे। **न गवां दण्डम् उद्यच्छेत्**—गौओं पर डंडा न उठाए। **गणः**—पञ्चायत। **न अधिक्षिपेत्**—इनकी अवज्ञा या निन्दा न करे। **न बान्धव··· कुर्यात्**—भाई-बन्धु, अनुरागी (प्रेमी), आपत्ति में सहायता करने वाले (कृच्छ्रद्वितीय) और रहस्य जानने वाले (घर की गुप्त बातें जानने वाले) को कभी अपने से अलग न करे।

**न अधीरः**—धैर्य-रहित न हो। **न अत्युच्छ्रितसत्त्वः स्यात्**—स्वाभिमान को अहंकार का रूप न दे दे। **न अभृतभृत्यः**—भृत्यों आदि का पालन करे; अथवा उनकी भृति (वेतन) आदि को न दबा ले। **न अविश्रब्ध-स्वजनः**—ऐसा काम न करे, जिससे स्वजन भी विश्वास करना छोड़ दें। **नैकः सुखी**—अकेला ही सुखी न हो—अपने सुख में दूसरों को भी हिस्सा

दे। न दुःशीलाचारोपचार—दुराचार और दुराचारियों से अपने को दूर रखे।

सर्वविश्रम्भी—सर्वेषु विश्वासी। न सततकालविचारी—हर समय विचारों में ही न डूबा रहे। न कार्यकालम् अतिपातयेत्—कार्य करने के समय को ऐसे ही न गँवा दे। न अपरीक्षितम् अभिनिविशेत्—अपरीक्षित कार्य में एकदम न लग जाए। न चञ्चल०—चञ्चल मन को खुला ही न छोड़ दे। न आदध्यात्—बुद्धि और इन्द्रियों (ज्ञानेन्द्रियों) पर अत्यन्त भार न डाले। दीर्घसूत्री—आलसी। न शोकहर्षौ अनुविदध्यात् (अनु + वि—धा, विधिलिङ्)—शोक या हर्ष में आकर आपे से बाहर न हो जाए। न शोकम् अनुसेवेत्—चिरकाल तक शोक में ही न पड़ा रहे। न सिद्धा०—सफल होने पर दर्पित न हो, न असफल होने पर दुःखी।

प्रकृतिम् अभीक्ष्णं स्मरेत्—प्रत्येक कार्य करते हुए अपनी प्रकृति (अपनी सीमा, शक्ति आदि) का निरन्तर ध्यान रखे। हेतुप्रभावनिश्चित स्यात्—कर्मों का फल मिलकर ही रहेगा, यह हमेशा ध्यान रखे। हेत्वारम्भनित्य—समस्त कर्मों (आरम्भ) में ध्येय (हेतु) को सदा अपने सामने रखे। न कृतम् इत्याश्वसेत्—कार्य समाप्त हो गया सो अब आश्वस्त न हो जाए, निठल्ला न बैठे। न अपवादम् अनुस्मरेत्—किसी के द्वारा की गई निंदा का स्मरण न करे, अपना शुभ कर्म करते हुए लोकापवाद से न डरे।

## ८—न यत्राग्नि प्रभवति

आर्यशूर-कृत 'जातकमाला' अथवा 'बोधिसत्त्वावदानमाला' में पञ्चतन्त्र की तरह उपदेश-प्रधान कथाओं का संग्रह है। चम्पू-काव्यों की भाँति इसमें भी गद्य-पद्यमयी भाषा का प्रयोग हुआ है, किन्तु उपदेश-

युक्त होने के कारण जातकों को चम्पुओं से पृथक् मान कर नीति-कथा की कोटि में रखा जाता है। जातकों में भगवान् बुद्ध के जन्म-जन्मान्तरों की कहानियाँ वर्णित हैं। हर कथा के प्रारम्भ में नीति, उपदेश या शाश्वत सत्य की कोई बात कही जाती है, और इसी के दृष्टान्त-स्वरूप कथा का वर्णन किया जाता है। अन्त में उसी उपदेश की पुनरावृत्ति कर कथा समाप्त की जाती है। जातक-कथाओं के ये सामान्य लक्षण प्रस्तुत कथा पर भी घटित होते हैं।

आर्यशूर के एक ग्रन्थ का ४३४ ई० में चीनी भाषा में अनुवाद किया गया था। अतः उनका स्थिति-काल ईसा की तीसरी शताब्दी के आस-पास माना जा सकता है। ६७१-६९४ ई० में भारत-भ्रमण करने वाले चीनी पर्यटक इत्सिंग का कहना है कि 'जातकमाला' बौद्धों में बड़ी लोकप्रिय है और उसका बहुत पठन और प्रचार है। अजन्ता और सारनाथ के भित्तिचित्रों में 'जातकमाला' के कतिपय वर्णनों की झाँकी देखी जा सकती है। जातकमाला' का प्रथम मुसम्पादित संस्करण १८९१ में अमरीका के हार्वर्ड-विश्वविद्यालय में प्रकाशित हुआ था।

आर्यशूर की भाषा सरल, सम्य और मनोहर है। गद्य-काव्य के जो लक्षण सुबन्धु और बाण में जाकर परिपक्व हुए हैं, वे यहाँ मर्यादित रूप में देखे जा सकते हैं। दीर्घ समासों का प्रयोग होते हुए भी वह विरल और अक्लिष्ट है। भाषा का अलङ्करण सुरुचिपूर्ण है। पद्यों में काव्यत्व और लालित्य है। किशोरों और तरुणों को सत्य, सदाचार, शील और लोकोपकार-जैसे गुण हृदयङ्गम कराने के लिए आर्यशूर की कथाएँ बड़ी रोचक और उपादेय हैं।

प्रस्तुत कथा में एक सरल-स्वभाव वर्तकापोतक (बतख-बच्चे) की कहानी वर्णित है। एक छोटे-से कथानक में कुशल लेखक ने धर्म, सदाचार और आत्मबल की महत्ता अनूठे ढंग से समझा दी है। बच्चा छोटा है, पर उसमें धर्म-अधर्म का ज्ञान है; उसका शरीर कमजोर है, पर आत्मा सशक्त है। जब लपलपाती दावाग्नि के सामने वह अपनी

विवशता बालोचित सरलता के साथ रख देता है, तब प्रतिपक्षी का हृदय सहज ही पसीज उठता है।

[पृ०४५] सत्य करणीय —सत्य से उज्ज्वल वाणी का उल्लंघन करने में अग्नि भी असमर्थ है, इस सत्य-वचन में विश्वास (अभियोग = अभिनिवेश) कीजिए। सत्यपरिभाविताम्—सत्येन ऋतेन परिभाविता तेजोमयीम्। लङ्घयितु न प्रसहते—अतिक्रमितुं न समर्थ भवति। तद्यथानुश्रूयते—जैसा कि सुना जाता है—

अरण्यायतने—अरण्यस्य वनस्य आयतनं स्थानं तस्मिन्, किसी जंगल में। वर्तकापोतक —वर्तकशिशु, वतक का बच्चा। स कोष — कतिपयदिवसातिक्रमे अण्डमध्यात् निर्गत, उसे अण्ड से निकले कुछ ही दिन हुए थे। प्रविरोक्ष्यमाणतरुणपक्ष —प्रविरोक्ष्यमाणौ (प्र+वि+रुह्+स्य+शानच्) उत्पत्स्यमानौ तरुणौ कोमलौ पक्षौ यस्य स, उसके नरम-नरम पंख निकल रहे थे। [पृ० ४६] परि प्रदेश —परिदुर्बलत्वात् क्षीणतया अनवधमाणा अदृश्यमाना अङ्गाना प्रत्यङ्गाना च प्रदेशा सन्धिस्थलानि, वह इतना कमजोर था कि उसके अंग-प्रत्यंग के जोडों का पता ही नहीं चलता था। तृण नीडे—तृणगहन तृणकुञ्ज तेन उपगूढे आच्छन्ने गुल्मलता गहनमध्ये तस्या सन्निश्रित रचित नीडे तस्मिन्, वह अपने माता-पिता द्वारा घनी झाडियों के बीच प्रयत्नपूर्वक रचे गए घोंसले में अपने बहन-भाई (सम्बहुल = बहुसख्यकै) भाइयों के साथ रहता था। तथावस्थोऽपि—इस दशा में भी, पक्षी-योनि में आ पडने पर भी। अपरिप्लुतधर्मसंज्ञत्वात्—धर्म का ज्ञान लुप्त न होने के कारण। उपहृतान्—लाए गए। प्राणिन —कीटादीन्। अभ्यवहर्तुम्—खादितुम्। न्यग्रोध —वट। उपहृतु (उप+हृ+लिट्) लाते थे। वर्तयामास—जीवनवृत्ति चलाता, घासो के बीज और बरगद के फल आदि जो कुछ उसके माता-पिता लाते थे, उन्हीं से वह अपना निर्वाह करता था। रूक्षाल्पहारतया—रूखा और थोडा भोजन करने के कारण। काय —शरीरम्। न पुष्टिम् उपययौ—हृष्ट-पुष्ट नहीं हुआ। नापि पक्षौ०—और न उसके

पंख ही भली भाँति उगे। प्रविरुरोहतुः—प्र + वि + रुह्, लिट् प्रथम-पुरुष द्विवचन। यथोप०—जो कुछ भी आहार लाया जाता उसे। अभ्य-वहरन्तः—खादन्त। धर्मता हि एषा—यह तो (शरीर का) धर्म ही है कि पौष्टिक भोजन करने पर वह पुष्ट होगा) यद्युत—क्योंकि—

धर्माधर्म०—अर्थात् धर्म और अधर्म का विचार न करके सब कुछ खानेवाला (सर्वाशी) व्यक्ति हृष्ट-पुष्ट रहता है (सुखम् एधते), किन्तु धर्म की ओर प्रवृत्ति रखकर चुनी हुई चीजें खानेवाला (विचिताशी) व्यक्ति संसार मे दुःखी रहता है।

ह्रीमता०—सदाचारी (शुचिगवेषिणा), निर्दोष साधनों से आजी-विका चलानेवाला (शुद्धाजीवेन जीवता), नियमित जीवन बितानेवाला (संलीनेन), धर्मभीरु (अप्रगल्भेन) तथा सकोचशील (ह्रीमता) व्यक्ति के लिए संसार में जीवन-यापन करना कठिन (दुर्जीवम्) हो जाता है।

वनदावः—वनवह्निः, दावाग्नि। प्रति निनदः—प्रतिभय सभयं प्रसप्तः निनद. शब्द. यस्य सः, जिसका शब्द डरावना था। विजृम्भाण-धूमराशिः—विजृम्भाणा विसर्पमाणा धूमराशि यस्य सः, जिसमें धुएँ के अम्बार उठ रहे थे।

विकीर्ण स्फुलिंगः—विकीर्यमाणा प्रसरन्त्य या ज्वालावल्लय. तासु लोला चञ्चला विस्फुलिङ्गा. अग्निकणा यस्य सः, जिसकी फैलती हुई लपटें चिनगारियाँ बरसा रही थी। सन्त्रासनः वनचराणाम्—वन में रहनेवाले जीवों को त्रस्त करनेवाला। अनयः (अरक्षक भक्षक) वन-गहनानाम्—घने जंगलों को निगलनेवाला।

भयद्रुतो०—मुख्य वाक्य है, तत् वनं आर्त्येव भृशं ररास—वह वन मानो पीड़ा के कारण (आर्त्या इव—दाहजनितक्लेशेन इव) जोर-जोर से विलाप करने लगा। शेष शब्द वनम् के विशेषण हैं। समन्तात्—सब ओर से। भय...सार्थम्—भयेन द्रुता पलायिता. उद्भ्रान्ताः सोद्वेगाः विहङ्गसार्थाः पक्षिसमूहाः यस्मिन् तत्, जिसमे डर के मारे पक्षियों के समूह उद्विग्न होकर सब ओर भाग रहे थे। परि...मृगम्—परिभ्रमन्तः

परितः धावन्तः भीताः च मृगाः हरिणादयः यस्मिन् तत्, जिसमें भयभीत हिरन चारों ओर दौड़ रहे थे। धूमौघमग्नम्—धूमौघे धूमपटले मग्नम्, जो धुएँ के समूह में डूब गया था। पटुवह्निशब्दम्—पटुः महान् वह्निशब्दः दावानलध्वनिः यत्र तत्, जिसमें दावानल की जोर-शोर से आवाज हो रही थी। रराम (रस+लिट्)—शब्द करता, विलाप इव इति भावः।

पटुना सारी—घने घास का अनुसरण करती हुई आग, जिसे मानो तेज हवा खदेड़ रही थी। उत्पीड्यमान (उत्+पीड्+णिच्+शानच्)—विद्रावित। भयविरसव्याकुलविरावा—भय से व्याकुल होने के कारण जो बुरी तरह चीख रहे थे। परस्परनिरपेक्षा—एक-दूसरे की परवाह न करते हुए। समुत्पेतु—उड़ गए। असम्भ्रान्त—बिना घबराए हुए। विदिता०—जिसे अपने प्रभाव का बोध था। महासत्त्व—जिसकी (आत्मिक) शक्ति महान् थी। [पृष्ठ ४७] सरभसम् इव उपसर्पन्तम्—जो मानो तेजी से आगे बढ़ रहा था। व्यर्थाभिधानचरण—व्यर्थाभिधानौ व्यर्थनामकौ चरणौ पादौ यस्य सः, चलितुम् असमर्थत्वात्, मेरे दोनों पैर बेकार हैं। अविरूढपक्ष—अविरूढौ अप्ररूढौ पक्षौ यस्य सः, उत्पतितुम् असमर्थ इत्यर्थः, मेरे दोनों पंख उगे नहीं हैं। त्वत् सम्भ्रमात्—त्वद् उद्भ्रमात्, तुम्हारे भय से। प्रडीनौ—उड्डीय गतौ, वहीं उड़ गए हैं। त्वदीय०—तुम्हारा आतिथ्य करने योग्य (तुम्हारे स्वागत करने योग्य) यहाँ कुछ भी नहीं है। अस्मात्०—इसलिए हे अग्नि, तुम्हारा यहाँ से लौट जाना ही उचित है।

विमुक्त पक्षे—विमुक्तानि अनावृतानि समस्तानि सान्द्राणि तृणानि यत्र तस्मिन् अपि तथा शुष्कतृणसमूहे, सूखे और घासवाले उस स्थान में भी। उद्दीप्यमान (उत्+दीप्+शानच्)—वृद्धि क्रियमाण, हवा से बढ़ाए जाने पर भी। नदीमिव०—वह आग (बोधिसत्त्व-रूपी) उस वर्तक-बच्चे की वाणी सुनकर उसी क्षण शान्त हो गई, मानो वह बाढ़वाली किसी नदी तक पहुँच गई हो। विवृद्धतोयाम्—नीरातिशयान्वितजलाम्, जिसका पानी किनारों से ऊपर चढ़ आया हो।

**अद्यापि॰**—आज भी हवा से परिवर्धित लपटोंवाला दावाग्नि हिमालय के उस प्रसिद्ध स्थान तक पहुँचकर, मन्त्र से शापित अनेक सिरोंवाले साँप के समान, संकोच के कारण, अपनी चञ्चल लपटों को शिथिल कर शान्त होता जा रहा है। सङ्कोच॰—सङ्कोचेन अवरोधेन मन्दं शिथिल लुलितम् अल्पीभूतम् अर्चिः ज्वाला यस्य सः।

**तत् किमिदम् उपनीतम्**—यह क्या हो गया? वेलामिव॰—जैसे उफनती हुई लहरों-रूपी फनोंवाला समुद्र तट को नहीं लाँघ सकता, प्रचलिताः ऊर्मयः तरङ्गाः एव फणाः शिरांसि यस्य सः। शिक्षाम्॰—जैसे कोई सत्यवादी बोधिसत्त्व द्वारा दी गई शिक्षा का उल्लंघन नहीं कर सकता। सत्यात्मनां कृशानुरपि—वैसे ही अग्नि भी सत्य पर दृढ़ रहनेवालों की आज्ञा का उल्लंघन करने में असमर्थ हो गया। सत्यम्, अतः न जह्यात्—इसलिए सत्य को नहीं छोड़ना चाहिए।

## ९—दारगुणाः

'दशकुमारचरित' से लिये गए इस 'गोमिनी-वृत्तान्त' में एक आदर्श गृहिणी की उन विशेषताओं पर रोचक ढंग से प्रकाश डाला गया है, जो आज भी हमारे समाज में समादृत हैं। अंग-प्रत्यंग का नैसर्गिक लावण्य, पाक-कला-प्रवीणता, कुशल गृह-प्रबन्ध तथा, सबसे अधिक, पति के दोषों की उपेक्षा और उसीके प्रिय एवं हित की चिन्ता भारतीय पत्नी के विशिष्ट गुण हैं। सच तो यह है कि उसके गुण-निर्भर हृदय में पति के अवगुणों के लिए स्थान ही कहाँ है—गुणनिर्भरे मम हृदये तव दोषा न सन्ति।

शक्तिकुमार नामक एक धनी नवयुवक गुणवती पत्नी की खोज में निकल पड़ता है। चतुर पत्नी की उसने एक विचित्र कसौटी बना रखी है। केवल एक कुमारिका इस कसौटी पर खरी उतरती है। थोड़े-से

धान से ही वह कुशलतापूर्वक उसके लिए अनेक व्यंजनयुक्त सुस्वादु भोजन तैयार कर देती है। अपने शिष्टाचार, साफ-सुथरेपन और अकृत्रिम सौन्दर्य से उसे मुग्ध कर देती है तथा विवाह के बाद, उसके कुपथगामी होने पर भी, अपनी अविचल निष्ठा द्वारा पुनः उसका हृदय जीत लेती है। दण्डी की पद-लालित्यमयी शैली में इस मनोहर कथा का प्रभाव द्विगुणित हो जाता है।

[पृ० ४८] द्रविडेषु—कावेरी के दक्षिण-पूर्व में स्थित समुद्र-तटवर्ती भू-भाग। काञ्ची—आधुनिक काञ्जीवरम। अनेककोटिसार—बहुकोटि-सद्धयक, जिसके पास करोड़ों रुपए थे। श्रेष्ठिपुत्र—सेठ का लड़का, वणिक्-पुत्र। देशीय—शब्द के अन्त में इस प्रत्यय का प्रयोग 'लगभग' या 'कुछ कम' के अर्थ में किया जाता है। आत्मदेशे—प्राप्तवान्। अदारा-णाम्—अपत्नीनानाम्। 'दार' शब्द नित्य पुलिङ्ग और बहुवचन है। अननुगुणदाराणाम्—अननुगुणा प्रतिकूला दारा येषां तथाभूतानाम्। सुखं नाम नास्ति—उन्हें नाम को भी सुख नहीं मिलता। 'न गृहं गृह-मित्याहुर्गृहिणी गृहमुच्यते।' पत्नी का न होना और प्रतिकूल पत्नी का होना दोनों ही बातें दुःख दायी हैं। तत् कथम्०—सो मैं कैसे गुणवती भार्या (कलत्र) प्राप्त करूँ?

परप्रत्ययाहृतेषु—परस्य अन्यस्य प्रत्ययेन विश्वासेन आहृतेषु सगृहीतेषु परिणीतेषु। यादृच्छिकीम्—स्वेच्छानुरूपाम्। सम्पत्तिम्—गुणान्। अनभिसमीक्ष्य—अदृष्ट्वा, अर्थात् दूसरों द्वारा पसन्द की गई लड़कियों में इष्ट गुणों की सम्भावना न देखकर। कार्तान्तिको नाम भूत्वा—ज्योतिषी का बाना पहनकर। वस्त्रान्त०—वस्त्रान्तेन वसनप्रान्तभागेन निबद्धं बद्धं शालिप्रस्थं धान्यसमुदायं येन सः, वस्त्र के छोर में एक प्रस्थ (एक सेर) साठी के धान बाँधकर। लक्षणज्ञः अयम् इति—उसे 'लक्षणज्ञ' (ज्योतिषी, शरीर के सामुद्रिक शास्त्रोक्त लक्षणों का ज्ञाता) जानकर। या... ब्रवीति—जब वह कोई ऐसी लड़की देख पाता, जो उसकी सजातीय और सुलक्षणा होती, तो उससे कहता। भद्रे... हारयि-

तुम्—हे कल्याणी, क्या तुम इन एक प्रस्थ धानों से हमें बढ़िया भोजन खिला सकती हो ? अभ्यवहारयितुम्—खादयितुम् । हसितावधूतः—कृतोपहासतिरस्कृतः ।

शिबिषु—शिवि लोगों के प्रदेश में । पत्तने—नगरे । सह पितृभ्याम् अवसितमहर्द्धिम् (अवसिता नष्टा महती ऋद्धि भूति यस्या ताम्)—माता-पिता के साथ जिसकी सम्पत्ति भी नष्ट हो चुकी थी । अवशीर्ण-भवनसाराम्—जिसके घर का मूल्यवान् सामान नष्ट हो गया था; अथवा जिसका केवल एक टूटा-फूटा मकान बच रहा था । विरलभूषणाम्—स्वल्पालङ्काराम् । संसक्तचक्षुः—आवद्धदृष्टि, उस पर नजर जमाकर । अतर्कयत्—मनसि विचारयामास । न अतिस्थूलाः—न बहुत मोटे । न अतिकृशाः—न बहुत दुबले । ह्रस्वाः=छोटे । विकटाः—कर्कशा., डरावने । मृजावन्तः—मृजा शुद्धिः तद्वन्तः, स्वच्छता से युक्त, साफ-सुथरे । रक्ततलाङ्गुली (करौ का विशेषण)—लाल हथेलियों और उँगलियों-वाले । यव लाञ्छितौ—जौ, मछली, कमल, कलश आदि कई शुभ आकृतियों से चिह्नित । ये चिह्न धन, सन्तान, सौभाग्य आदि के सूचक होते हैं । समगुल्फसन्धी (अङ्घ्री का विशेषण)—सम और सुडौल टखनों और जोड़ोंवाले (पैर) । मांसलौ अशिरालौ (पैरों के विशेषण)—जो मांस से भरे हुए हैं तथा जिनकी नसें उभरी हुई नहीं हैं । तनुतर··· मण्डलम्—नाभि छोटी-सी और कुछ-कुछ गहरी है । धन ··तले (बाहुलते का विशेषण)—धन, धान्य और पुत्र की सूचक रेखाओंवाली हथेलियों से युक्त । भूयस्त्वम्=बाहुल्यम् । चिह्नलेखाः—रेखाकाराणि । स्निग्ध··· मणी—स्निग्धाः उदग्राः कोमलाश्च नखमणयः ययोः ते, जिसके मणि-तुल्य नख चिकने, उभारदार और कोमल हैं । ऋज्व०—हाथों की उँगलियाँ सीधी (ऋजु), क्रमशः गोल होनेवाली (अनुपूर्ववृत्त) तथा गुलाबी (ताम्र) हैं । संनतांसदेशौ—संनतौ नम्रौ अंसदेशौ स्कन्धौ ययो. तादृशौ, कन्धे सचके हुए नहीं, बल्कि ढलवाँ और सुडौल हैं । सौकुमार्य-वत्यौ—मुलायम । निमग्नपर्वसन्धी—जिनमें जोड़ों की गाँठें दबी हुई हैं,

दिखाई नहीं देती। तन्वी—पतली। कम्बुवृत्तबन्धुरा—कम्बुवत् शंखवत् वृत्ता वर्तुला बन्धुरा नतोन्नता, शंख-जैसी गोल और ऊँची-नीची (धारीदार)। कन्धरा—ग्रीवा। [पृ० ४६] वृत्तमध्यविभक्तरागाधरम् (यह और बाद के पद आननकमलम् के विशेषण हैं)—जिसके ऐसे गोल-गोल होंठ हैं, जिनमें बीच के स्थान पर ऊपर-नीचे के होंठों का राग (गुलाबीपन अलग-अलग दिखाई पड़ता है। असंक्षिप्तचारुचिबुकम्—जिसकी ठोड़ी भरी-पूरी (असंक्षिप्त, स्पष्ट दिखाई देनेवाली) और सुन्दर है। आपूर्ण मण्डलम्—आपूर्णं सम्यक् पुष्टं कठिनम् अशिथिलं गण्डमण्डलं कपोलदेशः यत्र तादृशम्, जिसके गाल पूर्णतया पुष्ट (विकसित) और दृढ़ हैं। असङ्ग लतम्—जिसकी लता-जैसी भौंहें बिना मिली हुई (असङ्गत), मुड़ी हुई (अनुवक्र), काली (नील) और चिकनी (स्निग्ध) हैं। उन्नत नासिकम्—जिसकी नाक अधिक बड़ी नहीं (अनतिप्रौढ, छोटी है और तिल के फूल की तरह है। अमित क्षणम्—जिसकी बड़ी-बड़ी (आयत) आँखों में काली (असित) पुतली के साथ सफेद (धवल) भाग के अन्दर कहीं-कहीं लाल (रक्त) डोरे भी पड़े दिखाई देते हैं, इस तरह उनकी आँखें तीन भागों से युक्त हैं, उन आँखों में चमक (भासुर) और नजर में मिठास (मधुर) है, पुतलियाँ यद्यपि अधीर-सी बनी फिरती हैं, फिर भी उनकी हरकत (सचार) में अलसता का भाव है। इन्दु०—माथा स्वच्छ और सुन्दर है, माना चाँद का टुकड़ा किसी ने ला रखा हो। इन्द्र पङ्क्ति=बालों की लट एक कतार में पटी हैं, ये ऐसी मनोहर (रम्य) हैं कि नीलम की भित्ति का आभास होता है। द्विगुण युगलम्—द्विगुण द्विरावृत्त यथा तथा कुण्डलितेन कुण्डलीकृतेन म्लानेन ईषन्मलिनेन नालीकनालेन पद्मवृन्तेन ललितं सुन्दरं लम्बमानं श्रवणपाशयोः कर्णपाशयोः युगलं द्वयं यत्र तादृशम्, जिसके दोनों सुन्दर कानों में मुरझाई, दोहरी लिपटी कमल-नाल लटक रही हैं। अनतिभङ्गुर—अत्यधिक टेढ़े (घुँघराले) नहीं। बहुल—घने। पर्यन्ते अपि अकपिलरुचि—किनारों पर भी भूरापन (फीकापन) नहीं

है। आयामवान्—आयामः दैर्घ्यं तद्वान्, लम्बे। एकैकनिसर्गसमस्निग्ध-नीलः—प्रत्येक बाल स्वाभाविक तौर पर एक-सा चिकना और काला है। गन्धग्राही—सुगन्धयुक्त। मूर्धजकलापः—केशभागः। सेयम्—शीलम्—ऐसी आकृतिवाली स्वभाव से भी बुरी नहीं होगी। तुलना कीजिये—'न तादृशा आकृतिविशेषा गुणविरोधिनी भवन्ति।' आसज्जति—सक्तं भवति, इसकी ओर मेरे मन का रुझान हुआ। उद्वक्ष्येयम्—परिणेष्यामि, विवाह करूँगा। अविमृश्य "परम्पराः—जो लोग बिना सोचे-विचारे कोई काम कर बैठते हैं, उन्हें बार-बार पछताना पड़ता है। अविमृश्यकारिणाम्—हठकारिणाम्। अनुशयपरम्पराः—पश्चात्तापाः। पतन्ति—भवन्ति इत्यर्थः। स्निग्धदृष्टिः—स्नेहपूर्ण दृष्टि से। सम्पन्नम्—सम्पादितम्, तैयार किया हुआ। अभ्यवहारयितुम्—भोजयितुम्।

साकूतम्—साभिप्रायम्। आदाय—गृहीत्वा। अलिन्दोद्देशे—द्वारोपान्तप्रदेशे, दरवाजे के पास बरामदे में। सुसिक्तसंमृष्टे—जो भली भाँति जल से छिड़का गया तथा झाड़ा-बुहारा गया था। दत्तपादशौचम्—दत्तम् अर्पितं पादशौचं पादप्रक्षालनार्थं जलं यस्मै तम्, पैर धोने का जल देकर। उपावेशयत्—उपवेशितवती, बैठा दिया, वृद्धदासी इति शेषः। गन्धशालीन्—गन्धयुक्तान् व्रीहीन्, सुगन्धवाले धान। संक्षुद्य—कुट्टयित्वा, कूटकर, छाँट-फटककर। मात्रया" परिवर्त्य—उनमें से थोड़े धानों को घाम में डाल दिया और उन्हें लौट-पौटकर (ऊपर-नीचे करके) सुखा दिया। मात्रया अल्पपरिमाणेन। परिवर्त्य इतस्ततः सञ्चाल्य। स्थिर"" चकार—पक्की ठकसार जगह पर मूसल से उन धानों को धीमे-धीमे कूटा और धान के दानों को तोड़े बिना (तुषैः अखण्डैः, अर्थात् ऊपर के छिलके छुड़ाकर) साबुत चावल अलग कर लिए। नालीपृष्ठेन मुसलविशेषेण। 'तुषैः' में तृतीया का प्रयोग 'पृथग्विनानानाभिस्तृतीयाऽन्यतरस्याम्' सूत्र के अनुसार हुआ है। तुषैः अर्थिनः—जिन्हें धान की आवश्यकता रहती है। 'यहाँ 'तुष' में तृतीया विभक्ति लगने का कारण यह है कि 'अर्थिनः' के योग में इष्ट वस्तु में तृतीया होती है। भूषण"" क्षमैः

(तुषं का विशेषण) -गहने साफ करने मे समय। अलङ्कारशोधनार्थं स्वर्णकारास्तुषान् गृह्णन्ति इति प्रसिद्ध । लब्धाभि —तन्मूल्यत्वेन प्राप्ताभि । काकिणीभि —कपर्दिकाभि , कौडियो से। स्थिर काष्ठानि— ऐसी लकडियाँ जो तनिक बोझिल हो (स्थिरतराणि=सारवन्ति), न बहुत गीली हो (अनति-आर्द्राणि) और न बिलकुल सूखी हुई हो। किञ्चिद् आर्द्राणि काष्ठानि मन्द मन्द ज्वलन्ति इति भाव । मितपचाम् (स्थालीम् का विशेषण)—स्वल्पपाकिनीम्, निश्चित माप की स्थाली (=पकाने का बतन, हाँडी आदि), जिसम नपे-तुले चावल रँध सके । उभे शरावे— मृत्पात्रयुग्मम्, मिट्टी के दो मरवे । आहर=आनय ।

तयाहृते तथा—धाय उम भूसी को बेचकर ये सब चीजें ले आई । अनति उदूखले—(उन चावलो को) ऐसी उखली (म डाला), जो ज्यादा गहरी (निम्न) भी नही थी और न बहुत उथली (उत्तान) थी, जिसका पट (कुक्षि—आभ्यन्तरभाग ) अधिक चौडा (विस्तीर्ण) न था, जो अर्जुन वृक्ष (ककुभ) की लकडी से बनी थी। लोहपत्र मूसलेन— मूसल से, जिसके मुँह पर लोहे का पत्ता चढा हुआ था, जो समान आकार वाला था (समशरीर), जिसके बीच में हिस्से का पतलापन (तानव) साफ दिखाई देता था, जो अच्छा फैला हुआ (व्यायत) और भारी (गुरु) था और जो खैर की लकडी का बना था (खादिरेण)। तनोर्भात तानतम्- चतुर भुजम्—ऐसे ढग से, जिसमे जल्दी-जल्दी (चतुर=चपल) और सलीके से (ललित=सुदर) मूसल को ऊपर-नीचे लाने-ले जाने में बाँहें थक (आयासित) जाती है। [पृ० ५०] उत्क्षेपणम्=ऊर्ध्वीकरणम् । अवक्षेपणम्—अध पातनम् । असकृद् अङ्गुलीभि उद्घृत्य उद्घृत्य (सञ्चाल्य)—(दूसरे हाथ की) उँगलियो से वह उन्हे बार-बार उठाती (ऊपर-नीचे) करती । अवहत्य=सम्पिष्य, कूटकर । शूप तण्डुलान— ऐसे चावल, जिनमे सूप म फटक-फटककर मिट्टी-कक्कड (कण) और तिनके (किंशारुक) अलग कर दिए गए हैं। असकृद् अद्भि प्रक्षाल्य— पानी से कई बार धोकर । दत्तचुल्लीपूजा—(अपने घर के चलन के अनु-

सार) उसने (धान के कुछ दानों से) चूल्हे की पूजा की। क्वथितपञ्च-गुणे जले प्राक्षिपत्—अर्थात् चावलों से पाच गुना पानी हांडी में खौला कर (क्वथिते=उष्णीकृते) उसमें वे चावल छोड़कर चूल्हे पर चढ़ा दिए। प्रश्लथ ''तण्डुलेषु—जब चावल गलकर (प्रश्लथ) फूल गए। प्रश्लथाः शिथिलाः विलन्ना. इति यावत् अवयवा. येषा तेषु। प्रस्फुरत्सु स्पन्दमानेषु। मुकुला · नेषु—मुकुलावस्था कठिनभावम् अतिवर्तमानेषु अतिक्रामत्सु, चावलों की पहली कड़ी अवस्था को छोड़कर, फूलकर भात बनने पर (अर्थात् जब चावलों में कच्चापन न रहा)। संक्षिप्य (मन्दीकृत्य) अनलम्—आँच धीमी कर दी। उपहितमुखपिधानया (स्थाल्या का विशेषण)—उप हितं स्थापितं मुखे पिधानम् आच्छादनं यस्या. तया, जिसका मुख (तिरछा) ढका हुआ था। अन्नमण्डम् अगालयत्—चावलों का मांड हंडिया से पसा-कर निकाल दिया। दर्व्या च अवघट्ट्य—करछुल से चावलों को चलाकर। मात्रया—(अशेन) परिवर्त्य—उन्हें थोड़ा ऊपर-नीचे करके। समपक्वेषु सिक्थेषु—सब चावलों के समान रूप से पककर भात बन जाने पर। अधो-मुखीम्—उलटा करके। अवातिष्ठिपत्—(अव+स्था+णिच्, लुङ्, प्रथम पुरुष एकवचन) अवस्थापयामास, रख दिया। इन्धनानि अन्तःसाराणि सम-भ्युक्ष्य (आर्द्रीकृत्य) प्रशमिताग्नीनि—उन लकड़ियों पर, जिनके अंदर सार-भाग मौजूद था, पानी डालकर उनकी आग बुझा दी (प्रशमित)। कृष्णा-ङ्गारीकृत्य—(उन अधजली लकड़ियों के) कोयले कर लिए। तदर्थिभ्यः प्राहिणोत्—जिनको उन कोयलों की आवश्यकता थी, अर्थात् खरीदारों को बेचने के लिए (धाय के हाथ) भेज दिया। एभिः · दत्वा—इन्हें बेचकर जो कौड़ियाँ मिले उनसे। आमलकम्—आँवला। चिञ्चा=इमली। यथालाभम्—किफायत से।

तथानुष्ठिते च तया—जब धाय उसके कहने के अनुसार सब चीजें ले आई। द्वित्रान् उपदंशान् उपपाद्य (सम्पाद्य)—दो-तीन तरह की सब्जियाँ पकाई। उपदशान् व्यंजनानि शाकादीनि। आर्द्र···गतम्—अर्थात् उसने कोरे सरवों को गीली बालू पर जमाकर उनमें चावलों का मांड भर दिया।

अतिमृदुना शीतलीकृत्य—ताड की पत्तियों से बने पंखे से धीमी-धीमी हवा (अनिल) करके उसे ठंडा कर लिया। सलवणसम्भारम्—नमक-मसाला मिलाकर। दत्त सम्पाद्य—अंगारों पर (जीरा, हींग आदि डालने से) उठनेवाली सुगन्ध से (मांड को) सुवासित किया, अर्थात् उसमें इनका बघार दिया। तदपि कृत्वा—उस आँवले, इमली को खूब बारीक पीसकर (चटनी बनाकर) उसे कमलों की सुगन्ध वाला बना लिया (अर्थात् चटनी में से मसालों की कमल-जैसी सोंधी-सोंधी महक उठने लगी)। धात्रीमुखेन—धात्री सम्प्रेष्य, धाय को भेजकर। अचोदयत्—प्रेरयामास, स्नान के लिए कहलाया। स्नानाय—स्नानं कर्तुम्। स्नान-शुद्धया—स्वयं स्नानं कृत्वा तया धात्र्या धाय नहा-धोकर पहले ही तैयार हो गई थी। वह शक्तिकुमार को सिर धोने और मालिश के लिए आँवला-तेल दे आई। सिक्तमृष्टे—(आदौ सिक्त जलेन आर्द्रीकृत पश्चात् मृष्ट शोधित तस्मिन्) कुट्टिमे—(बद्धभूमौ गृहाङ्गणे इत्यर्थः) फलकं (पीढ़ा) आरुह्य—(तत्रोपविश्य)—छिड़काव के बाद साफ किये हुए फर्श पर रखे एक पीढ़े पर बैठ गया। पाण्डु उपरि—आँगन में लगे केले के पेड़ के कुछ-कुछ पके पत्ते पर, जिसके (डंठल की तरफ का) एक-चौथाई भाग काट दिया गया था (अर्थात् शेष तीन-चौथाई पत्ता थाली की तरह बिछा दिया गया और इस पर मांड से भरे हुए दो दोना लाकर रख दिये गए—इस प्रकार समझ)। त्रिभागशेषदलस्य—त्रयो भागा अंशा शेषा अवशिष्टा यस्मिन् तादृशस्य छिन्नस्य। आर्द्रम्—ये सारे पानी में तर थे। अभिमृशन्—हस्तेन स्पृशन्, हाथ से छूकर (भोजन की प्रतीक्षा में बैठ गया, अतिष्ठत्)। सा समुपाहरत्—अर्थात् उस लड़की ने धाय से शक्तिकुमार को कहलाया कि पहले इस मांड को पी लीजिए। समुपाहरत्—परिवेषितवती। अपनीतपथश्रमम्—दूरीकृतमार्गश्रमा, रास्ते की सारी थकान जाती रही। प्रस्विन्नसकलगात्र—उष्णमण्डपानात् स्वेद-व्याप्तनिखिलावयव, गरम-गरम मांड पीने से जिसके सारे शरीर में पसीना आ गया था।

शाल्योदनस्य दर्वीद्वयं दत्त्वा—इसके बाद उस लड़की ने (उसके आगे) दो करछुल साठी का भात परोसा। सूपम्—दाल, जिसमें सर्पिः मात्राम् कुछ घी पड़ा था। उपजहार—अर्पितवती। इमम्—शक्तिकुमारम्। दघ्ना च ''अभोजयत्—(भात खा चुकने पर) लड़की ने उसे (सोंठ, मिर्च, पीपल, नमक, हींग आदि) सुगन्धित द्रव्यों वाला दही, खाण्ड्‌दार और ठंडा मट्ठा (कालेमय) तथा महकदार और शीतल कांजी (काञ्जिका) परोसी। त्रिजातकं सुगन्धितद्रव्यविशेषः त्रिकटु वा तेन अवचूर्णितं आलोडितं तेन तादृशेन दध्ना। सशेषं एव अन्धसि (अन्ने) असौ अतृप्यत्—थोड़ा भोजन बच ही रहा था कि वह (शक्तिकुमार) तृप्त हो गया। नवभृङ्गारसम्भृतम् (वारि का विशेषण)—नवे नूतने भृङ्गारे जलपात्रविशेषे सम्भृतं पूरितम्, नई (कोरी) सुराही (झारी) में भरा हुआ। अगुरुधूपधूपितम्—अगरु, धूप आदि से सुवासित। अभिनवपाटलाकुसुमवासितम्—अभिनवैः प्रत्यग्रविकसितैः पाटलाकुसुमैः वासितं सुरभीकृतम्, ताजे पाटल के फूलों से सुगन्धित। [पृ० ५१] उत्फुल्लोत्पलग्रथितसौरभम्—जिसमें खिले हुए कमलों की-सी महक उठ रही थी। नालीधारात्मना—भृङ्गारस्य जलनिर्गमनमार्गः नाली तस्याः धारात्मना धारारूपेण, सुराही में लगी टोंटी से धार बाँधकर (सरवे में) पानी डाला। मुखोपहितशरावेण—सरवे में मुँह लगाकर। हिम ''पक्ष्मा—हिमवत् तुषारवत् शिशिरैः शीतलैः कणैः जलबिन्दुभिः करालितानि व्याप्तानि अरुणायमानानि रक्तीभूतानि अक्षिपक्ष्माणि नेत्ररोमाणि यस्य तादृशः, बरफ-जैसे ठंडे पानी के छींटों से जिसकी आँखों की बरौनियाँ लाल पड़ गई थीं। धारा ''श्रवणः—सरवे से पानी की धार के गिरने का शब्द उसके कानों को बड़ा प्यारा लग रहा था। स्पर्श ''कपोलः—अर्थात् मुँह पर पानी के जो छींटे पड़ते, उनका स्पर्श शक्तिकुमार के लिए इतना सुखप्रद हुआ कि उसके गालों के रोएँ खड़े हो गए, जिससे उसका चेहरा कर्कश (खुरखुरा) ही गया। परिमल ''रन्ध्रः—पानी में से गहरी निकलनेवाली (प्रवालोत्पीड) महक से नथुने (घ्राण-रन्ध्र) खूब तर हो गए। माधुर्य ''

रसनेन्द्रिय —(पानी मे) मिठास की अधिकता से उसकी जीभ द्रवीभूत (आवर्जित) हो गई। अस्तब्धम्=निभृतम्। आकण्ठम्—जी भरकर। शिरःकम्पसंज्ञाभाषिता—(शक्तिकुमार द्वारा) सिर हिलाकर (कन्या को) रुक जाने का इशारा करने पर। पुनरपर॰—कन्या ने दूसरी सुराही (करकेण) से उसे कुल्ला करवाया। वृद्धया तु॰—इस समय तक बूढ़ी धाय ने जूठन साफ कर दी (अपोह्य=दूरीकृत्य)। हरित कुट्टिमे—ताजे गोबर से लिपे फर्श पर। स्वमेव=स्वकीयमेव। उत्तरीयकर्पटम्=उत्तरीयवस्त्रम्। व्यवधाय=आस्तीर्य, बिछाकर।

विधिवद् उपयम्य—विधिपूर्वक विवाह करके। निन्ये—स्वगृहं नीतवान्। एतद् अनपेक्ष—(भार्या के प्रति) उदासीन हो गया। गणिकाम्—वेश्याम्। अवरोधम्=पत्नीम्। उपाचरत्—व्यवहार किया। मुक्ततन्द्रा—आलस्यरहिता। पर्यचरत्—सेवा करती रही। अहीनम्—सुचारु। अन्वतिष्ठत्—सम्पादयामास। दाक्षिण्यनिधि—चतुरता की खान। परिजनम्—नौकर-चाकरों को। तदायत्तम्—तस्या अधीनम्। तदेकाधीनजीवितशरीर—तस्या एकस्या अधीनम् आयत्त जीवित प्राणा शरीरं च यस्य तादृश। त्रिवर्गं निर्विवेश—त्रिवर्ग (धर्म-अर्थ-काम) को पा लिया। गृहिण गुणाः—गृहस्थस्य प्रियं हितं च कर्तुं दारगुणा पत्नीगुणा भवन्ति, पत्नी के गुण गृहस्थ का प्रिय और हित करने के लिए ही होते हैं।

प्रस्तुत वृत्तान्त से तत्कालीन समाज के कुछ रीति-रिवाजों पर भी प्रकाश पड़ता है—(१) वणिक्-वर्ग में पुरुषों के लिए १८ वर्ष की आयु विवाह-योग्य मानी जाती थी। विवाह सजातीयों में होता था। वधू का चुनाव प्रायः अभिभावक करते थे, पर कभी-कभी वर स्वयं भी करता था। (२) विवाह-योग्य कन्याओं के भविष्य-निर्णय में ज्योतिषियों के महत्त्व पर भी इस कथा से प्रकाश पड़ता है। (३) प्राचीन भारत में स्त्री-सौन्दर्य के क्या मानदण्ड थे और कैसी कन्या सुलक्षणा मानी जाती थी, यह दण्डी ने मुक्त भाव से बताया है। (४) कन्याओं का सौन्दर्य प्रायः निरावरण हुआ करता था। (५) पाक-कला-नैपुण्य विवाहोन्मुख कुमारि-

कार्यों का अपेक्षित गुण माना जाता था। (६) कन्याएँ अजनबियों से बातचीत नहीं करती थीं। (७) धान से चावल अलग करने, भात पकाने, चावल के माँड का एक स्वादिष्ट पेय बनाने आदि क्रियाओं की इस आख्यान से जानकारी मिलती है। (८) रसोई में स्थाली, शराब और दर्वी अनिवार्य पात्र थे। (९) स्नान में तेल, आँवला आदि का व्यवहार किया जाता था। (१०) भोजन के व्यंजनों में भात, नमक-मिला माँड, घी, दाल (सूप), त्रिजातक-युक्त (मसालेदार) दही, दो-तीन उपदंश (साथ लगाकर खाने की चीजें), शाक, इमली, कांजी, मट्ठा, और आँवले की चटनी उल्लिखित हैं। मछली, मिठाई और दूध का उल्लेख नहीं है। (११) भोजन करने का क्रम भी दर्शनीय है। (१२) कौड़ियाँ (काकिणी) सिक्कों के रूप में प्रचलित थीं। वह सस्तेपन का जमाना था। धान के छिलके और अधजली लकड़ियों के कोयले सुनारों को बेचे जा सकते थे।

## १०—प्रणम्या दूरतः खलाः

प्रस्तुत गद्यांश सुबन्धु की 'वासवदत्ता' का एक अपेक्षाकृत सरल स्थल है, फिर भी यह उनकी श्लेष एवं विरोधाभास-प्रधान शैली का पर्याप्त प्रतिनिधित्व करता है। इसमें प्रारम्भ से अन्त तक प्रायः प्रत्येक पद में चमत्कार है, पाण्डित्य है, असाधारण कल्पना है, सूक्ष्म दृष्टि है तथा व्यापक अनुभव का सारभूत वर्णन है। इस गद्यांश के वाक्य छोटे-छोटे हैं, पर उन्हें पूर्णतया समझने के लिए परिश्रम और पौराणिक ज्ञान की अपेक्षा है। दुष्टों के स्वभाव का वर्णन करने के साथ-साथ सुबन्धु पाठक का परिचय अनूठी ज्ञानवर्धक बातों से करा देते हैं। सुबन्धु का यह कौशल संस्कृत-जैसी भाषा में ही सम्भव हो सकता था, क्योंकि

नानार्थ-बोधक शब्दों की जैसी समृद्धि संस्कृत में पाई जाती है, वैसी किसी अन्य भाषा में नहीं। संस्कृत में शब्द-लाघव की जो विशेषता दीख पड़ती है, उसका भी यह गद्यांश अच्छा उदाहरण है। सुबन्धु के छोटे-छोटे वाक्यों को समझाने के लिए काफी लम्बी व्याख्या की आवश्यकता होती है। यह सत्य है कि श्लेष के अतिशय प्रयोग से सरसता कम हो जाती है तथा वर्ण्य विषय की रूपरेखा अस्पष्ट होने लगती है, तथापि इस विशिष्ट शैली की गहरी छाप पाठक के हृदय पर पड़े बिना नहीं रहती।

जब राजकुमार कन्दर्पकेतु स्वप्न में राजकुमारी वासवदत्ता के सम्मोहक सौन्दर्य को देखकर भ्रान्त-सा हो जाता है, तब उसका मित्र मकरन्द उसे सचेत करने के लिए दुर्जनों के आचरण का इन शब्दों में विशद चित्रण करता है।

[पृ० ५१] अनिष्टे हृदयम्—दुष्ट का हृदय (दूसरों का) अहित करने में तृप्ति का अनुभव करता है, अनिष्टस्य उद्भावने उत्पादने परम तृप्तं प्रीतिर्वा तस्मिन् उत्तर प्रवणम्। को समर्थ—उसकी असलियत का कौन पता लगा सकता है? तथाहि—उदाहरणार्थ। इसके बाद विरोधाभास-युक्त श्लिष्ट पदावली आरम्भ होती है। भीमो नवकद्वेषी—इस पद का प्रकट अर्थ यह हुआ कि दुष्ट व्यक्ति 'भीमसेन होते हुए भी वक का द्वेषी नहीं है'। यह परस्पर-विरोधी कथन है, क्योंकि भीम ने वक राक्षस का वध किया था, अत इसका संगत अर्थ यह होगा कि 'दुष्ट पुरुष भयंकर (भीम) और सज्जनों (नवक) से द्वेष करनेवाला होता है'। भीम = (१) भीमसेन, (२) भयंकर। नवकद्वेषी—(१) वकस्य वकासुरस्य द्वेषी द्वेष्टा न, (२) नव सौम्य क मन आत्मा वा येषा ते नवका सज्जना तान् द्वेष्टि। आश्रयी शिखा—वह अग्नि होते हुए भी वायु है, अर्थात् अपने आश्रयदाता का नाश करनेवाला तथा माता के प्रति भी कुत्ता बन जाता है (कुत्ते-जैसा क्रूर या अनुचित आचरण करनेवाला बन जाता है)। आश्रयाश —(२) आश्रय स्वाधारभूत काष्ठादिकम् अदनानि भक्षयति स आश्रयाश वह्नि, (२) आश्रय-

नाशकः । **मातरिश्वा**—(१) मातरि आकाशे श्वयति गच्छति इति मातरिश्वा वायुः; (२) मातरि जनन्या स्वपोषके श्वा कुक्कुरः तद्वत् क्रूरः, अनुचिताचरणः वा । **अति·· रसः**—वह अत्यन्त कडवा होते हुए भी मधुर होता है, अर्थात् अनेक अनुचित कार्य करनेवाला और बड़ा अरसिक होता है । **अतिकटुः**—(१) कटुरसविशिष्टः; (२) अकार्यबहुलः; अत्यन्त मत्सरी, दूषणयुक्तः वा । **महारसः**—(१) महान् अतिमिष्टः रसः अस्य इति महारस, इक्षु, (२) महान् अरसः अलस वा, रलयोः अभेदात् । **सर्षपः · जहाति**—दुष्ट पुरुष, दोनों हाथ जोड़ने पर भी तथा (पैरों में) सिर रखने पर भी, अपनी क्रूरता नहीं छोड़ता, जैसे सरसों का तेल, दोनों हाथों से मले जाने पर भी और सिर पर लगाने पर भी अपना कडवापन नहीं छोड़ता । **करयुगलालितः**—(१) करयुगेन हस्तयुगलेन लालित पूजित (दुष्ट के साथ); (२) लालितः स्पृष्टः (सर्षपस्नेह, सरसों के तेल के साथ) । **कटुत्वम्**—(१) क्रूरताम्, (२) कटुरसत्वम् । **ताल · तिक्तश्च**—दुष्ट पुरुष (परिचय के) आरम्भ में मधुर किन्तु अन्त में नीरस और तीखा (तीव्र-स्वभाव) होता है, जैसे ताल-फल (ताड़ी) चखते ही मीठा प्रतीत होता है किन्तु अन्त में नीरस और ताजा हो जाता है । **आपातमधुरः**—(१) आपाते तदात्वे परिचयारम्भे मधुर मृदुव्यवहारः (दुष्ट के साथ); (२) आपाते पानसमये मधुरः मिष्टः (तालफल के साथ) । **परिणामविरसः**—(१) परिणामे अन्ते विरसः नीरसः (दुष्ट के साथ); (२) परिणामे अवसाने परिपाके विरसः मदजनकत्वात् (तालफल के साथ) । [पृ० ५२] **पादप·· कषाययति**—दुष्ट पुरुष, तिरस्कृत किए जाने पर भी, मन को पीड़ा पहुँचाता है, जैसे (ऊपर) फेंकी हुई पैर की धूल, उपेक्षा किए जाने पर भी, मस्तक को गंदा कर देती है । **पादपरागः**—चरणधूलिः । **अवधूतः**—(१) उपेक्षित. तिरस्कृतः वा (दुष्ट के साथ), (२) विक्षिप्तः (धूल के साथ) । कषाययति (कषाय, नामधातु)—पीडयति, कलुषयति । **विषतरु · वृद्धयति**—दुर्जन अधिकाधिक सम्पर्क में आने पर अज्ञान ही प्रकट करता या बढ़ाता है, जैसे विष-वृक्ष का पुष्प जितना अधिक सूंघा

अपि अक्षि कृपादृष्टिः यस्य इति वा (रुद्र के साथ)। विष्णु ···वरः—वह चक्रधारी विष्णु के समान कपट-व्यवहार में तत्पर रहता है। चक्रधरः—(१) चक्रं दम्भविशेषः तस्य धरः धारकः (खल के साथ); (२) चक्रं चक्रायुधं तस्य धरः (विष्णु के साथ)। शक्राश्व···शंसी च—वह समुद्र में उत्पन्न तथा प्रशंसनीय उच्चैःश्रवा नामक इन्द्र के घोड़े के समान उच्चैःश्रवा (दूसरों का काम सुनने में वहरा) बन जाता है तथा कभी भी अपने देशवासी लोगों की प्रशंसा नहीं करता। उच्चैःश्रवाः—(१) उच्चैः अधिकं श्रवः श्रवणं यस्य सः नयोत्तन; परकीयालापश्रवणे तत्परः इत्यर्थः; परकीयकार्यश्रवणे वधिरः इति वा (खल के साथ); (२) उच्चैःश्रवा एतन्नामकः घोटकः। नदेशजप्रशंसी—(१) देशे स्वजनपदे जाताः देशजाः, तान् प्रशंसितुं शीलम् अस्य इति देशजप्रशंसी, सः न भवति; (२) नदानाम् ईशः नदेशः समुद्रः तस्माज्जातः नदेशजः, प्रशंसी प्रशंसावान् च। सारस्य···विलोडयति—दुर्जन, विनय हुए (फिर भी) प्रेम प्रदर्शित करने वाले सज्जनों के अन्तःकरण को क्लेश पहुँचाता रहता है, जैसे मथानी, खूब मथने के कारण ऊपर घी की बूँदें दिखाई देने पर भी, दही को बिलोती ही जाती है। विच्छिन्नस्य—(१) विच्छिन्नसम्बन्धस्य (सज्जन के साथ); (२) भेदितस्य (दही के साथ)। स्नेहम्=प्रेमाणम्; घृतम्। सारस्य=दध्नः। हृदयम्=मनः; मध्यभागम्। विलोडयति=अनितरां खेदयति मथ्नाति च। तक्रादः=मन्थनदण्डः। यक्ष··· भ्रमणकश्च—दुर्जन आत्म-प्रशंसा में तत्पर तथा (व्यर्थ ही) इधर-उधर घूमता रहता है, जैसे यक्षों को दी जानेवाली बलि कौओं के शब्द से युक्त तथा कुत्तों को इधर-उधर (आसपास) घुमाती है। आत्मघोषमुखरः—(१) आत्मघोषेण आत्मस्तुतिवादेन मुखरः वाचालः (दुष्ट के साथ); (२) आत्मघोषेण काकेन तच्छब्देन मुखरः सशब्दः (यक्षबलि के साथ)। मण्डलभ्रमणकः—(१) मण्डले देशे भ्रमति इति मण्डलभ्रमणः स एव मण्डलभ्रमणकः (दुष्ट के साथ); (२) मण्डलाः श्वानः तान् भ्रमयति इति मण्डलभ्रमणकः (यक्षबलि के साथ)। पिण्डप्राप्तिलोभेन श्वानः बलि-

समीपे परिभ्रमति । मातङ्ग   दानश्च—दुष्ट पुरुष अपने चपल मुख को अपने वश न मानता है (अन्य जनों की मनमानी निन्दा करता है) तथा दान का तिरस्कार करता है (कभी दान नहीं करता), जैसे कोई मद-चुआता हाथी अपनी हथिनी के प्रति चचल-मुख बना रहता है । स्ववशा-लोलमुखर —(१) स्ववश स्वाधीनम् आलोल चपल मुख यस्य स (दुष्ट के साथ), (२)स्ववशाया निजकरिण्याम् आलोल स्नेहप्रदर्शनचञ्चल मुख यस्य स (हाथी के साथ)। अधरीकृतदान —(१) अधरीकृत तिरस्कृत वर्जितम् इत्यर्थ दान वितरण येन स (दुष्ट के साथ), (२)अधरीकृतम् अतिवर्षणादधस्तात्कृत प्रच्युत वा दान मदजल यन स (हाथी के साथ)। वृषभ   विक्रम —वह (पापाचरण म) देवताओं से भी भयभीत नहीं होता, जैसे साँड गौ के पीछे दौड़ने से थक जाता है । सुरभियानविरत — (१) सुरभिया न विरत, देवभयेन न विरत विह्वल भीत न (दुष्ट के साथ), (२) सुरभि गौ यानेन उपसर्पणेन तद धावनेन वा विरत परिश्रान्त (वृषभ के साथ) । कामीव   स्खलद्व—दुष्ट अपने कुलोचित आचार से भ्रष्ट होकर उससे हीन हो जाता है और प्रतिकूल (अनुचित) मार्ग मे अनुरक्त रहता है, जैसे कामी पुरुष (कामावेश के कारण) कुछ का कुछ नाम उच्चारण करने से व्याकुल तथा स्त्रियों की खुशामद करने मे लीन रहता है । गोत्र   धर —(१) गोत्रात वशात् वशाचारात् यत् स्खलन प्रच्युति तेन विधुर हीन (खल के साथ), (२) गोत्रे नाम्नि यत्स्खलन तस्य व्यत्यासेन उच्चारण तेन विधुर व्याकुल (कामी के साथ) । परस्त्रिया म आमन्त्र कामीजन भूल से कुटुम्बियों के सामने अपनी परकीय प्रेयसी का नाम ले बैठते हैं । वामाध्वानुरक्त —(१) वामे विपरीते लोकवर्जिते अध्वनि मार्गे आचारे अनुरक्त तत्पर (खल के साथ), (२) वामानां स्त्रीणाम् अध्वनि तत्प्रसादनपद्धतौ अनुरक्त कामिनीपरिचर्यातत्पर (कामी के साथ) । जीर्ण   वह्नि—दुष्ट पुरुष दूसरों के मधुर और श्रेष्ठ वचनों के प्रति (द्वेषवश) उदासीन हो जाता है (उनकी प्रशसा नहीं करता), जैसे पुराना रोगी शरीर से दुबला और

बात करने में असमर्थ हो जाता है। कलेवरे वचसि—(१) कले मधुरे वरे श्रेष्ठे वचसि (खल के साथ); (२) कलेवरे शरीरे वचसि भाषणे (रोगी के साथ)। मन्दिमानमावहति—(१) मन्दिमानम् औदासीन्यं वहति धारयति (खल के साथ); (२) मन्दिमान कृशतां वहति धारयति। वञ्चक·· रक्तश्च—दुर्जन रिश्वत लेने में अनुरक्त होता है तथा विवाद या नीच स्त्रियों से स्नेह रखता है, जैसे गीदड़ शव-मांस का प्रेमी होता है तथा रात को पसन्द करता है। कटपले=(१) उत्कोचे; (२) शवमांसे। विभावरीरक्तः—(१) विभावर्यां विवादे, कुट्टन्या कुटिलयोषिति वा, रक्तः स्नेहः (खल के साथ); (२) विभावर्यां रात्रौ रक्तः (गीदड़ के साथ)। परेत · दर्शनः—(१) कुटुम्बी जनों के लिए अदृश्य मृत की तरह दुष्ट व्यक्ति बन्धु-बान्धवों के कष्टों को देखता है (किन्तु उनके निवारण का कोई उपाय नहीं करता)। बन्धुतापदर्शनः=(१) बन्धूनां तापं कष्टं पश्यति इति, तेषां कष्टं दृष्ट्वापि तत्प्रतीकारपराङ्मुखः इत्यर्थः (खल के साथ); (२) बन्धुतायाः बन्धुसमूहस्य अपदर्शनः, बन्धुभिः अदृश्यमानः इत्यर्थः (मृत के साथ)। परशु खण्डयति—दुर्जन सत्पुरुषों की लक्ष्मी (ऐश्वर्य) का भी नाश कर डालता है, जैसे कुल्हाड़ी चन्दन वृक्ष को भी काट देती है (उसे चन्दन तथा अन्य वृक्षों में कोई भेद प्रतीत नहीं होता)। भद्रश्रियम्—भद्राणां साधूनां श्रियं सम्पद्, चन्दन-वृक्षम्। कुद्दालः ···निकृन्तति—दुर्जन अपने कुल का विनाश कर शान्ति-सम्पन्न लोगों को कष्ट पहुँचाता है, जैसे कुदाली भूमि को खोद देती है और पृथ्वी पर के कीड़े-मकोड़ों को काट डालती है। दलितगोत्रः—(१) दलित विनाशितं स्वाचारेण अप्रतिष्ठां नीतं वा गोत्रम् स्ववंश. येन सः (दुष्ट के साथ); (२) दलिता जाता गोत्रा भूमिः येन सः (कुदाल के साथ) क्षमाभाजः प्राणिनः—शान्तियुतान् मनुष्यान्; भूमिस्थान् कीटादीन्। निकृन्तति—छिनत्ति; छिनत्ति। रति·· साधून्—वह कुत्ते की तरह नीच कार्यों में संलग्न होकर सत्पुरुषों को लज्जित करता है। रतिकोलः=श्वा। दुष्ट ·· मोदते—(अनेक पापाचरण करने से) दुष्ट जन की मुख-श्री फीकी पड़ जाती

है, तथा वह सकार में युक्त और उलटे पढ़े जानेवाले यवस' (सवयस =सुहृद्) का भी अभिनन्दन नहीं करता, जैसे दुष्ट हाथी वन में जाने की इच्छा से सदा पास में रखे हुए तृण आदि को भी पसन्द नहीं करता। शूर्पश्रुति —पवन प्रति श्रवणं यस्य स शूर्पश्रुति गज। काननरुचि — (१) का ईषत्कुत्सिता या आननरुचि मुखकान्ति यस्य स (खल के साथ), (२) कानने वने रुचि प्रीति यस्य स (हाथी के साथ)। अनुगतमपि यवस सततम्—(१) अनुगत पश्चात गत प्रातिलोम्येन पठितम्, सतत मेन सकारेण तत ध्याप्त युक्तम् इत्यर्थ प्रतिलोमपठित सकारयुक्तश्च य यवसशब्द सवयस इत्याकारक जात तद्वाच्य सुहृदम् अपि इत्यर्थ (दुष्ट के साथ), भाव यह है कि 'यवस' शब्द को उलटा पढ़ने से 'सवय' शब्द बनता है और इसमें 'स' जोड़ देने से 'सवयस' शब्द बनता है, जिसका अर्थ 'सुहृद्' होता है, दुष्ट पुरुष 'सवयस' का भी अभिनन्दन नहीं करता, (२) सतत सर्वदा अनुगत सौरभ्येण प्राप्तम् अपि यवस तृण नानुमोदते (हाथी के साथ)। अबीज अट्कुरा —(साधारणत ससार में अङ्कुर बीज से ही उत्पन्न होता है और शाखाओं द्वारा ही बढ़ते देखे जाते हैं, किन्तु) दुर्जनों द्वारा उत्पन्न किये गए दुःख-रूपी अङ्कुर बिना कारण ही पैदा होने और अवसर बिना ही बढ़ते देखे जाते हैं। अबीजात्—बीज बिना, हेतु बिना। अकाण्डात्—स्कन्ध बिना, अवसर बिना। कुपश्चिन =उद्भूतयितुम् जनस्य।

दोषपर =दूसरा का जरा-सा भी दोष। करालायते =भयंकर रूप धारण कर लेता है, कराल भीषणम् इव आचरति, भयावह भवति इत्यर्थ। पारद =पारा। सज्जन दूसरों के दोष को तुरन्त भूल जाते हैं। मृगा गायक—सज्जन मनोज्ञजन की प्रवृत्ति के लेश-मात्र भी वश में नहीं होते, जैसे हरिण उस व्यक्ति के वश में नहीं आते, जो पक्षियों को रिझाने में प्रवीण है (पर मृगों के आखेट में अनभिज्ञ है)। विनोदविदो =(१) विनोदस्य जालिकजनस्य तदाश्रयाद्भुतान्तिपयरन्ते विदु प्रकृति स्वभाव तस्य (सायन के साथ),

(२) वीनां पक्षिणां नोदः प्रेरणा विनोदः तत्र विन्दुः ज्ञाता विनोदविन्दुः पक्षिश्मेणपटुः (मृगाः के साथ)। इस वाक्य का एक और अर्थ यह भी हो सकता है कि 'विनोदविन्दु (व्याध) के वश में हो जानेवाले मृगों की तरह सज्जन विनोद के वशीभूत नहीं होते।' हि= किन्तु। भवादृशाः—तुम्हारे जैसे कामासक्त लोग। हरन्ति—(१) नाशयन्ति (भवादृशाः के साथ); (२) जनयन्ति (शरत्समयाः के साथ)। मित्रमण्डलस्य—(१) सुहृत्समूहस्य (भवादृशा के साथ); (२) सूर्यमण्डलस्य (शरत्समय. के साथ); अर्थात् जहाँ तुम-जैसे कुपथगामी अपने मित्रवर्ग का सुख छीन लेते हैं, वहाँ शरत्काल (मेघादि उपद्रवों का नाशकर) सूर्य-मण्डल को सुख पहुँचाता हैं। मित्रमण्डलस्य हरन्ति (सूर्यस्य जनयन्ति), शेपत्वविवक्षया षष्ठी। सचेतनाः—ज्ञानी, विवेकी पुरुष। विसदृशम्—विपरीतम्। अचेतना ''निक्षिप्ता—अचेतन जड़ वर्ग भी योग्य या अनुरूप वस्तुओं के प्रति मित्रता निभाता है। उदाहरणार्थ, माधुर्य ' वारिणा क्षीयते—इस वाक्य का भाव यह है कि 'जल और दूध में मित्रता होती है, क्योंकि एक तो दोनों का एक ही नाम (पय.) है और दूसरे दोनों में मधुरता, शीतलता, निर्मलता, ताप-निवारण आदि गुण हैं। साथ ही (दूध में जल का भी अंश होता है और यह) जल दूध के संसर्ग से ही बहुमूल्य माना जाता है। अतः जब दूध को औटाया जाता है, तब मित्रभाव से प्रेरित हो जल सोचता है कि पहले मुझे ही जलना चाहिए, इसीलिए वह नष्ट होता है।' मकरन्द के कहने का अभिप्राय यह है कि इस प्रकार जब अचेतन वर्ग भी उचित स्थान पर अपनी मित्रता का परिचय देता है, तब हम सचेतन प्राणी तुम-जैसे अपने मित्र को नष्ट होते या कुपथ में जाते देखकर अपनी मित्रता का परिचय क्यों न दें, तुम्हें सत्पथ पर क्यों न लाएँ?

